दत्तात्रेयस्तथादेवान्विहस्येदमथाब्रवीत् ।
दिष्ट्याचहंतदैत्यानामेपालक्ष्मी शिरोगता ।
सप्तस्थानान्यतिक्रम्यलयमन्यमुपेष्यति ॥१६९॥
कथयस्वजगन्नाथकेपुस्थानेष्ववस्थिता ।
पुरुषस्यफलकिवाप्रयच्छत्यथनश्यति ॥१७०॥
नृणापादस्थितालक्ष्मीर्निलयसप्रयच्छति ।
सक्थ्नोश्चसस्थितावस्त्र रत्ननानाविधवसु ॥१७१॥
कलत्रदागुह्यसंस्थाक्रोडस्थापत्यदायिनी ।
मनोरथान्पूरयतिपुरुपाणाहृदिस्थिता ॥१७२॥
लक्ष्मीर्लक्ष्मीवताश्रेष्ठाकठस्थाकठभूपणम् ।
अभीष्टबधुदारैश्चतथाश्लेषप्रवामिभि ॥१७३॥
मृष्टान्न वाक्यलावण्यमाज्ञामवितथातथा ।
मुखस्थिताकवित्वचयच्छत्युदधिसभवा ॥१७४॥
शिरोगतासत्यजतिततोन्ययातिचाश्रयम् ।
सेयशिरोगतादैत्यान्परित्यजतिसांप्रतम् ॥१७५॥

फिर दत्तात्रेयजी ने कुछ हँस कर देवताओ से कहा-हे देवगण ! तुम्हारा भाग्य फिर गया, सप्त स्थान मे अतिक्रम करके लक्ष्मी दानवो के मस्तक पर चढ गयी है, इसलिए यह उन्हे छोड कर दूसरे के पास जायगी ॥ १६९ ॥ देवताओ ने पूछा—हे प्रभो ! लक्ष्मीजी के किस-किस स्थान पर जाने से हित अथवा अहित होता है, यह हमे वताइये ॥ १७० ॥ दत्तात्रेयजी बोले—मनुष्य के पैर मे लक्ष्मी रहे तो गृह प्रदान करती है, सक्थिनी अस्थि मे रहे तो वस्त्र और विभिन्न प्रकार के रत्न देती है, गुह्य स्थान में रहे तो स्त्री देती है,॥१७१॥ गोद मे रहे तो पुत्र देती है तथा हृदय मे निवास करे तो सभी मनोरथों को पूर्ण करती है ॥ १७२ ॥ यदि लक्ष्मी का वास कठ मे हो तो कठ भूषण प्राप्त होता तथा प्रवासी प्रियतम, बधु या स्त्री से मिलाप होता है ॥ १७३ ॥ यदि मुख मे लक्ष्मी स्थित रहे तो श्रेष्ठ वाक्य लावण्य और कवित्व की प्राप्ति होती तथा आज्ञा सफल होती है ॥ १७४ ॥ यदि मस्तक मे स्थित हो तो उसका त्याग कर अन्य का आश्रय लेती है, आज वही लक्ष्मी इन दानवो के

शिर पर चढ गई है, इसलिए इनका परित्याग कर देगी ।। १७५ ।।

प्रगृह्यास्त्राणिवध्यन्तातस्मादेतेसुरारय ।
नभेतव्यंभृशत्वेतेमयानिस्तेजस कृता ।।१७६।।
परदारावमर्शाच्चदग्धपुण्याहतौजस ।
तस्मादेतेभिहन्यताभवद्भिरविशकितै ।।१७७।।
ततस्तेविविधैरस्त्रैर्वध्यमाना सुरारय ।
शिरःसुलक्ष्म्याप्याक्रातािवनेशुरितिन श्रुतम् ।।१७८।।
लक्ष्मीश्चोत्पत्यसप्राप्तादत्तात्रेयमहामुनिम् ।
स्तूयमानासुरै सेन्द्रै दैत्यनाशान्मुदान्वितै ।।१७९।।
प्रणिपत्यततोदेवादत्तात्रेयमहामुनिम् ।
जयकृष्णजगन्नाथदैत्यातकहरप्रभो ।।१८०।।
नारायणाच्युतानतवासुदेवाक्षयाजर ।
त्वत्प्रसादात्सुखलक्ष्मीराज्यसपज्जनार्दन ।।१८१।।
शार्ङ्गधन्वश्चक्रपाणेभक्तानानित्यवत्सल ।
इतिस्तुत्वानाकपृष्ठ यथापूर्वगता सुरा ।।१८२।।
तथात्वमपिराजेद्रयदिच्छसियथेप्सितम् ।
प्राप्तमैश्वर्यमतुलतूर्णमाराधयस्वतम् ।।१८३।।

हे देवगण ! अब तुम भय त्याग कर शस्त्र उठाओ और उन्हे मारो, क्यो कि वे मेरे दृष्टिपात से तेज रहित हो चुके है ।। १७६ ।। पर नारी के साथ बलात्कार से पुण्य भस्म होता है और पराक्रम की हानि होती है, इसलिए अब तुम शका रहित होकर उनका सहार कर डालो ।। १७७ ।। गर्गजी बोले— इसके पश्चात् देवगण तीक्ष्ण अस्त्र-शस्त्रो के द्वारा असुरो का सहार करने लगे, इस प्रकार लक्ष्मी को सिर पर चढाने से असुरो का नाश हो गया, ऐसा सुना गया है ।। १७८ ।। फिर लक्ष्मीजी उनके मस्तक से उतर कर दत्तात्रेयजी के ही पास आगई और दैत्यो के नष्ट होने से प्रसन्नता को प्राप्त हुए सब देवता उनकी स्तुति करने लगे ।। १७९ ।। फिर दत्तात्रेयजी को प्रणाम पूर्वक हे कृष्ण ! हे जगन्नाथ ! हे दैत्यो के नाशक ! हे हर ! हे प्रभो ! आपकी जय हो ।। १८० ।। हे नारायण, हे अच्युत ! हे अनन्त ! हे वासुदेव ! हे

अक्षय ! हे अजर ! हे जनार्दन ! आपके ही प्रसाद से हमें सुख, लक्ष्मी और राज्य सम्पदा की प्राप्ति हुई है ।। १८१ ।। हे शार्ङ्ग धनुर्धारी ! हे चक्र-पाणि ! आप सदैव भक्तों पर कृपा करते हैं, इस प्रकार स्तुति करके दैवगण जहाँ से आये थे वहीं लौट गये ।। १८२ ।। इसलिए हे राजेन्द्र ! यदि तुम्हे अतुल ऐश्वर्य की कामना है तो उन दत्तात्रेयजी की शीघ्र ही आराधना करो ।। १८३ ।।

## १६—दत्तात्रेय उपाख्यान

इत्यृषेर्वचनश्रुत्वाकार्त्तवीर्योनरेश्वर ।
दत्तात्रेयाश्रमगत्वातभक्त्यासमपूजयत् ।।१।।
पादसवाहनाद्येनअर्घ्यार्घाहरणेनच ।
स्रक्चदनागिगधाम्बुफलाद्यानयननेनच ।।२।।
तथान्नसाधनैस्तस्यउच्छिष्टापोहनेनच ।
परितुष्टोमुनिर्भूपतमुवाचतथैवस ।।३।।
यथैवोक्ता पुरादेवामद्यभोज्यादिकुत्सनम् ।
स्त्रीचेयममपार्श्वस्थेत्येतद्भोगानुकुत्सित ।।४।।
सदैवाहनमामेवमुपरोद्धु त्वमर्हसि ।
अशक्तमुपकारायशक्तमाराधयस्वभो ।।५।।
तेनैवमुक्तोमुनिनास्मृत्वागर्गवचश्चतत ।।६।।
प्रत्युवाचप्रणम्यैनकार्त्तवीर्यस्ततोर्जुन ।
देवस्त्वहिपुराणोय स्वामायासमुपाश्रित ।।७।।

पुत्र बोला—राजा कार्त्तवीर्य ने गर्गजी की बात सुन कर दत्तात्रेयजी के आश्रम मे जाकर भक्ति भाव पूर्वक उनका पूजन किया ।। १ ।। चरण सवाहन करके अर्घ्य, पुष्प, माला, सुगधि, जल, फल तथा चन्दनादि उनके निमित्त प्रस्तुत किया ।। २ ।। इसी प्रकार अन्नादि लाते और उनका उच्छिष्ट स्वय भोजन करते, यह देख कर सन्तुष्ट हुए मुनि उनसे उसी प्रकार बोलें ।। ३ ।। जैसे पहिले देवताओ के प्रति अपने निन्दित कर्म कहे थे। ऋषि ने कहा—मेरे पास जो यह स्त्री है, मै इसमे सदैव आसक्त रहता हूँ ।। ४ ।। हे

राजन्! इस प्रकार सदा निन्दित कर्म करता रहने वाला मै उपकार मे असमर्थ हूँ तो मेरी सेवा से तुम्हे क्या लाभ होगा ? इसलिए समर्थ का ही आराधन करो ॥ ५ ॥ पुत्र बोला—यह सुनकर तथा गर्ग मुनि के वचनो को याद कर के ॥ ६ ॥ कार्त्तवीर्य ने दत्तात्रेयजी को प्रणाम किया और कहा—हे प्रभो! आप मुझे इस प्रकार मोहित क्यो करते है ? आप अपनी माया से युक्त है ॥ ७ ॥

अनघस्त्वतथैवेयदेवीसर्वभवारणि ।
इत्युक्त प्रीतिमान्देवोभूयस्त्वप्रत्युवाचह ॥८॥
कार्त्तवीर्यमहावीर्यवशीकृतमहीतलम् ।
वरवृणीष्वगुह्य मेत्वयानामयदीरितम् ॥९॥
तेनतुष्टि पराजातात्वय्यद्यममपार्थिव ।
येचमापूजयिष्यतिगधमाल्यादिभिर्नरा ॥१०॥
लक्ष्म्यासमेतगीतैश्चब्राह्मणानातथार्चनै ॥११॥
वाद्यैर्मनोरमैर्वीणावेणुशखादिभिस्तथा ।
तेषामहपरापुष्टिपुत्रदारधनादिकीम् ॥१२॥
प्रदास्याम्यवधूतश्चहनिष्याम्यवमन्यताम् ।
सत्ववरयभद्र मेवरयमनसेच्छसि ॥१३॥
प्रसादसुमुखस्तेहगुह्यनामप्रकीर्त्तनात् ।
यदिदेवप्रसन्नस्त्वतत्प्रयच्छर्द्धिमुत्तमाम् ॥१४॥
यथाप्रजापालयेयनचाधर्ममवाप्नुयाम् ।
परानुस्मरणज्ञानमप्रतिद्व द्वतारणे ॥१५॥

इसलिए आप निष्पाप है यह देवी सम्पूर्ण विश्व की अरणि के समान होने से पाप रहित है, राजा के इस प्रकार कहने पर दत्तात्रेयजी ने प्रसन्न होकर कहा—हे भूमडल को वश मे करने वाले कार्त्तवीर्यार्जुन! वर माँगो, तुमने मेरे गुप्त नाम का उच्चारण किया है ॥ ९ ॥ इससे मैं अत्यत सतुष्ट हूँ तथा जो गधमाला आदि के द्वारा मेरी पूजा करते है ॥ १० ॥ तथा सब प्रकार सतुष्ट करते हुए पूजा के वाद्य ॥ ११ ॥ वीणा, वेणु, शखादि वजाते हैं, उनको मैं स्त्री, पुत्र और धनादि के प्रदान द्वारा परम सतोष देता

हूँ ॥ १२ ॥ तथा जो अवधूत कहकर मेरा तिरस्कार करते है, उनका हनन करता हूँ, इसलिए तुम्हारी इच्छा हो सो माँगो, तुम्हारा मगल हो ॥ १३ ॥ तुमने मेरे गुप्त नामो का कीर्तन किया है, इसलिए मै तुमसे बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। अर्जुन बोला—यदि आप प्रसन्न हुए हे तो मुझे ऐसी श्रेष्ठ ऋद्धि दीजिये ॥ १४ ॥ जिससे मे सहज ही सम्पूर्ण प्रजा का पालन करता हुआ पाप -भोगी न बनूँ और शत्रुओ के अनुसरण मे मुझे ज्ञान प्राप्त हो तथा रणक्षेत्र मे कोई भी मेरा सामना न कर सके ॥ १५ ॥

सहस्रमाप्तुसिच्छामिबाहूनालघुतागुणम् ।
असगागतय सतुशैलाकाशाम्बुभूमिषु ॥१६॥
पातालेषुचसर्वेषुवधश्चाप्यधिकान्नरात् ।
तथामार्गप्रवृत्तस्यसतुसन्मार्गदेशिका ॥१७॥
सतुमेतिथय श्लाघ्यावित्त वान्यत्तथाक्षयम् ।
अनष्टद्रव्यताराष्ट्रे ममानुस्मरणेनच ॥१८॥
त्वयिभक्तिश्चदेवास्तुनित्यमव्यभिचारिणी ।
यएतेकीर्तिता सर्वेतान्वत्ससमवाप्स्यसि ॥१९॥
मत्प्रसादात्प्रभविताचक्रवर्तित्वमैश्वरम् ।
प्रणिपत्यततस्तस्मैदत्तात्रेयायसोर्जुन ॥२०॥

मै लघुतत्व गुण से युक्त सहस्रबाहु हो जाऊँ,जल,थल,पर्वत,आकाश आदि सब स्थानो मे निर्बाध गति तथा श्रेष्ठ मनुष्य के हाथ से मृत्यु की अभिलाषा है, मैं उन्मार्ग मे प्रवृत्त व्यक्तियो को सन्मार्ग दिखाने की इच्छा करता हूँ ॥१६-१७ ॥ अक्षय धन-दान एव आतिथ्य लाभ करूँ, मेरा नाम उच्चारण करने वाला धन हीन न रहे ॥ १८ ॥ आपके पदपद्मो मे सदा मेरी भक्ति रहे, दत्तात्रेयजी ने कहा—हे वत्स ! तुम्हारा कहा हुआ सभी होगा ॥ १९ ॥ मेरे प्रसाद से तुम चक्रवती नरेश होगे । पुत्र बोला—फिर अर्जुन ने दत्तात्रेयजी को प्रणाम किया ॥ २० ॥

आनीयप्रकृती सम्यगभिषेकमगृह्णत ।
आगताश्चापिगधर्वास्तथैवाप्सरसांगणा ॥२१॥
ऋषयश्चवसिष्ठाद्यामेर्वाद्या पर्वतास्तथा ।

गगाद्या सरित सर्वा समुद्रारत्नसभवा ॥२२॥
प्लक्षाद्याश्चतथावृक्षादेवावैवासवादय. ।
वासुकिप्रमुखानागाअभिपेकार्थमागता ॥२३॥
तार्क्ष्याद्या पक्षिणश्चैवपौराजानपदास्तथा ।
सभारा सभृता सर्वेदत्तात्रेयप्रसादत ॥२४॥
अथासज्वाल्यतैर्वह्निदेवैर्ब्रह्मादिभि सह ।
नारायणेनाभिपिक्तोदत्तात्रेयस्वरूपिणा ॥२५॥
समुद्रैश्चनदीभिश्चऋपिभिश्चाभिपेचित ।
अघोपयामासतदास्थितोराज्येसहैहय ॥२६॥
दत्तात्रेयात्परामृद्धिमवाप्यातिवलान्वित ।
अद्यप्रभृतिय शस्त्र मामृतेन्योगृहीष्यति ॥२७॥
हन्तव्य समयादस्यु परहिसारतोपिवा ।
इत्याज्ञप्तेनतद्राज्येकश्चिदायुधभृन्नर ॥२८॥

सम्पूर्ण प्रजा को बुला कर अभिषेक कराया, उस समय गधर्व और अप्सराएँ ॥ २१ ॥ वसिष्ठादि ऋषि, सुमेरु आदि पर्वत, गगादि सब नदी और जल से परिपूर्ण सभी समुद्र ॥ २२ ॥ प्लक्षादि सब वृक्ष, इन्द्रादि सब देवता, वासुक्यादि सब नाग ॥ २३ ॥ गरुडादि पक्षी, नगर और नगरवासी तथा सभी लोक दत्तात्रेयजी के प्रसाद से सम्पूर्ण सामग्री सजाये हुए, अभिषेकार्थ वहाँ उपस्थित हुए ॥ २४ ॥ ब्रह्मादि देवताओ ने अग्नि को प्रज्वलित किया तथा दत्तात्रेय रूपी भगवान् नारायण ने अभिषेक किया ॥ २५ ॥ फिर समुद्र और ऋषियो ने अभिषेक किया और 'हैहय राज्य मे स्थित हो गये' ऐसी घोषणा सर्वत्र की गई ॥ २६ ॥ दत्तात्रेयजी के प्रसाद से अतुलित ऐश्वर्य को प्राप्त हुए महाबली हैहय ने राज्य मे प्रतिष्ठित होकर आज्ञा दी कि अब से मेरे अतिरिक्त जो कोई भी अस्त्र धारण करेगा ॥ २७ ॥ वह हिसक या दस्यु मेरे द्वारा मारा जायगा । ऐसी राजाज्ञा सुनकर कोई भी मनुष्य अस्त्र धारी न रहा ॥ २८ ॥

तमृतेपुरुपव्याघ्र बभूवोरुपराक्रमम् ।
सएवग्रामपालोभूत्पशुपाल.सएवच ॥२९॥

क्षेत्रपाल सएवासीद्द्वितीयोनचरक्षिता ।
तपस्विनापालयितासार्थपालश्चसोभवत् ॥३०॥
दस्युव्यालाग्निशस्त्रारिभयेष्वब्धौनिमज्जताम् ।
अन्यासुचैव मग्नानामापत्सुपरवीरहा ॥३१॥
सएवसस्मृत.सद्य समुद्धर्त्ताभवन्नृणाम् ।
अनष्टद्रव्यताचासीत्तस्मिञ्छासतिपार्थिवे ॥३२॥
तेनेष्ट बहुभिर्यज्ञै समाप्तवरदक्षिणै ।
तपश्चतप्तु सुमहत्सग्रामेवातिचेष्टितम् ॥३३॥
तस्यर्द्धिमहिमानचदृष्ट्वाप्राहाङ्गिरामुनि ।
ननूनकार्त्त वीर्यस्यगतियास्यतिपार्थिवा ॥३४॥
यज्ञैर्दानैस्तपोभिर्वासग्रामेचातिचेष्टितै ।
दत्तात्रेयाद्दिनेयस्मिन्सप्राप्तेर्द्धिर्नरेश्वर ॥३५॥

सम्पूर्ण पृथिवी के एक कार्त्तवीर्यार्जुन ही राजा हुए, उस समय वही ग्राम-पालक एव पशु-पालक थे ॥ २९ ॥ वही क्षेत्र, ब्राह्मण और तपस्वियो के रक्षक तथा अर्थ पालक हुए ॥ ३० ॥ वही राजा चोर, सर्प, अग्नि, शत्रु, भयङ्कर समुद्र या विभिन्न विपत्तियो मे पडे मनुष्यो की रक्षा करने वाले हुए ॥ ३१ ॥ उनके नाम के उच्चारण मात्र से सब की विपत्ति दूर होने लगी और उनके शासन काल मे कोई धन हीन न रहा ॥ ३२ ॥ उन्होने अनेक प्रकार के दक्षिणामय यज्ञ पूर्ण किये तथा वे महान् तप का आचरण करने वाले और युद्ध मे अजेय हुए ॥ ३३ ॥ उनकी ऐमी समृद्धि देख कर अ गिरा मुनि ने कहा था कि 'इनके समान कोई दूसरा राजा नही हुआ ॥ ३४ ॥ तथा यज्ञ, दान, तप या युद्ध प्रसङ्ग मे कोई इनके समान नही होगा, वे जब दत्तात्रेयजी से अतुलित ऐश्वर्यवान् हुए है ॥ ३५ ॥

तस्मिन्तस्मिन्दिनेयागदत्तात्रेयम्यसोकरोत् ।
तथैवचप्रजा सर्वास्तस्मिन्नहनिभूपते ॥३६॥
तस्यर्द्धिपरमादृष्ट्वायागचक्रु समाधिना ।
इत्येतत्तस्यमाहात्म्यदत्तात्रेयस्यधीमत ॥३७॥
विष्णोश्चराचरगुरोरनतस्यमहात्मन ।

प्रादुर्भाव पुराणेपुकथ्यतेशाड्ग॔धन्वन ।।३८।।
अनतस्याप्रमेयस्यशखचक्रगदाभृत ।
एतस्यपरमरूपर्याश्चिन्तयतिमानव ।।३९।।
समुखीसचससारात्समुत्तीर्णोचिराद्भवेत् ।
सदैववैष्णवानाचक्त्याहसुलभोस्मिभो ।।४०।।
पत्रपुष्पफलेनाहपूनिजोमोक्षदोस्मिवै ।
इत्येवयस्यवैवाचस्तकथनाश्रयेज्जन ।।४१।।
अधर्मस्यविनाशायधर्माधारार्थमेवत्र ।
अनादिनिधनोदेव करोतिस्थितिपालनम् ।।४२।।
तथैवजन्मचाख्यातमालर्ककथयामिते ।
यथाचयोग कथितोदत्तात्रेयेणतस्यवै ।
पितृभक्तस्यराजर्षेरलर्कस्यमहात्मन ।।४३।।

उसी दिन उन्होने दत्तात्रेय का यज्ञ किया, प्रजा ने भी अपने राजा की ।। ३६ ।। परम ऋद्धि को देख कर उसी दिन यज्ञ किया, यह उन दत्तात्रेयजी का माहात्म्य है ।। ३७ ।। उन चराचर के गुरु, अनन्त, शाड्ग॔धर, शख, चक्र, गदा धारी दत्तात्रेय रूपी भगवान् नारायण की उत्पत्ति सब पुराणो मे विभिन्न प्रकार से कही गयी है, नारायण के इस रूप का जो मनुष्य चिन्तन करते है ।। ३८ ।। वे सुखी होने हुए तुरन्त समार रूपी पाश से मुक्त हो जाते है; उनकी प्रतिज्ञा है कि हे "वैष्णवो ! भक्ति के द्वारा मैं तुम्हारे लिए सदैव सुलभ हूँ, मै पत्र, पुष्प, फल के द्वारा पूजित होकर मोक्ष देता हूँ" ऐसे भगवान् की शरण मे मनुष्य क्यो न जाँय ।। ४०-४१ ।। वह अनादि देवता धर्माचरण और अधर्म-विनाश के लिए स्थिति और पालनादि करते है ।। ४२ ।। हे पिताजी ! अब आप से अलक ब्राह्मण का वृत्तान्त कहता हूँ, वे महात्मा अलर्क ससार प्रसिद्ध राजर्षि और पितृ भक्त थे ।। ४३ ।।

इति श्रीमार्कण्डेय पुराणे दत्तात्रेयोपाख्यान नाम सप्तदशोऽध्याय ।।१७।।

## १८—कुवलयास्व उपाख्यान

प्राग्बभूवमहावीर्य शत्रुजिन्नामपार्थिव ।

तुतोपयस्ययज्ञेपुसोमावाप्त्यापुरदर ।।१।।
तस्यात्मजोमहावीर्योबभूवारिविदारण ।
नाम्नाऋतुध्वजख्यात सर्वलक्षणसयुत. ।।२।।
बुद्धिविक्रमलावण्यैर्गुरुशुक्राश्विनासम ।
ससमानवयोबुद्धिसत्त्वविक्रमचेष्टितै ।।३।।
नृपपुत्रोनृपसुतैर्नित्यमास्तेसमावृत ।
कदाचिच्छास्त्रसद्भावविवेककृतनिश्चय ।।४।।
कदाचित्काव्यसलापगीतनाटकसभवै ।
तथैवाक्षविनोदैश्चशस्त्रास्त्रविनयेषुच ।।५।।
योग्योनियुद्धनागाश्वस्यदनाभ्यासतत्पर: ।
रेमेनृपेद्रपुत्रोसौनरेद्रतनयैर्वृतै ।।६।।

पुत्र बोला—हे पिताजी ! पुराकाल मे शत्रुजित् नामक एक महाबली राजा थे, उनके यज्ञ मे सोम पान करके इन्द्र अत्यन्त सन्तुष्ट हुए ।। १ ।। उनके ऋतुध्वज नामक एक अत्यन्त पराक्रमी तथा विख्यात पुत्र हुआ ।। २ ।। वह बुद्धि मे बृहस्पति के तुल्य, विक्रम मे सुरपति के और रूप मे अश्विनी कुमारो के समान थे, वह जिन राज कुमारो से मिलते, वे भी आयु, सत्व, बल, चेष्टा मे उस राजकुमार से कम न थे, वह कभी शास्त्र ज्ञान से उत्पन्न विवेक पूर्वक अबस्थान करते थे ।। ३-४ ।। कभी काव्यचर्चा, कभी सगीत, कभी नाट्यादि से प्रसन्न होते, कभी पाश-क्रीडा, कभी शस्त्रास्त्र, कभी विनय भाव ।। ५ ।। कभी योग्य पुरुषो से मल्लयुद्ध, कभी गज, अश्व, रथादि की सवारी करते हुए राजपुत्रो से क्रीडा करते ।। ६ ।।

यथैवहिदिवातद्वद्रात्रावपिमुदायुत ।
तेषातुक्रीडतातत्रद्विजभूपविशासुता. ।।७।।
समानवयस प्रीत्यारतुमायात्यनेकश ।
कस्यचित्वथकालस्यनागलोकान्महीतलम् ।।८।।
कुमारावागतौनागौपुत्रावश्वतरस्यतु ।
ब्रह्मपतिच्छन्नौतरुणौप्रियदर्शनौ ।।९।।
तौतैर्नृपसुतै सार्द्ध तथैवान्यैर्द्विजात्मजै ।

विनोदैर्विविधैस्तत्रतस्थतु प्रीतिसयुतौ ॥१०॥
सर्वेचतेनृपसुतास्तेचब्रह्यविप्रासुता ।
नागराजात्मजौतौचस्नानसवाहनादिकाम् ॥११॥
वस्त्रगधान्नसयुक्ताचक्रुर्भोगभुजिक्रियाम् ।
अहन्यहन्यनुप्राप्तेतौचनागकुमारकौ ॥१२॥
आजग्मतुर्मुदायुक्तौप्रीत्यासूनोर्महीपते ।
सचताभ्यानृपसुत परनिर्वाणमाप्नवान् ॥१३॥
विनोदैर्विविधैर्हास्यसलापादिभिरेवच ।
विनाताभ्यानबुभुजेनसस्नौनपपौमधु ॥१४॥

जैसे आनन्द से दिन व्यतीत होता, वैसे ही रात्रि भी व्यतीत होती थी, जहाँ वह खेलते थे, वह सैकडो राज पुत्र, ब्राह्मण या वैश्यो के बालक ॥ ७ ॥ आ आकर खेलने लगे, इस प्रकार कुछ समय व्यतीत होने पर पृथिवी मे नागलोक मे ॥ ८ ॥ नागराज अश्वतर के दो पुत्र ब्राह्मण के वेश मे आये, वे दोनो ही युवा तथा प्रिय दर्शन थे ॥ ९ ॥ यह भी उन राजपुत्रो और ब्राह्मण पुत्रो के साथ विभिन्न प्रकार के विनोद करते हुए प्रीति पूर्वक वहाँ रहने लगे ॥ १० ॥ वह राजपुत्र, ब्रह्मपुत्र, वैश्य पुत्र और दोनो नागपुत्र सभी एक साथ स्नान, विमान पर चढना ॥ ११ ॥ वस्त्र धारण गधानुलेपन और भागानुसार भोजन करने लगे, इस प्रकार राजपुत्र की प्रीति से प्रसन्न हुए दोनो नाग पुत्र वहाँ नित्य प्रति आने जाने लगे ॥ १२-१३ ॥ उनके विविध प्रकार के आमोद-प्रमोद, हास्य-सलापादि से सुखी हुए वे उनके बिना भोजन, स्नान आदि भी नही करते थे, ॥ १४ ॥

नरेमेचनजग्राहशास्त्राण्यात्मगुणर्द्धये ।
रसातलेचतौरात्रिविनातेनमहात्मना ॥१५॥
निश्वासपरमौनीत्वाजग्मतुस्तदिनेदिने ।
मर्त्यलोकेपराप्रीतिर्भवतो केनपुत्रकौ ॥१६॥
सहेतिचप्रलपितौतावुभौनागदारकौ ।
दृष्टयोरत्रपातालेबहूनिदिवसानिमे ॥१७॥
दिवारजन्यामेवोभौपश्यामिप्रियदर्शनौ ।

इनिपित्रास्वयपृष्टौप्रणिपत्यकृताजली ।।१८।।
प्रत्यूचतुर्महाभागावुरगाधिपते सुतौ ।
पुत्र शत्रुजितस्तातनाम्नाख्यातऋतध्वज. ।।१९।।
रूपानावर्जवोपेत शूरोमानीप्रियवद ।
अनावृतकथोवाग्मीविद्वान्मैत्रोगुणाकर । २०।।

तथा क्रीडा और गुण वृद्धि के लिए शस्त्र भी नही उठाते थे, तथा वे नागपुत्र भी उस राजपुत्र के विना रात्रिकाल ।। १५ ।। रसातल मे दीर्घ श्वास लेते हुए व्यतीत करते और दिन मे उनके पास आते, कुछ काल इस प्रकार व्यतीत होने पर एक दिन नागराज अश्वत ने अपने दोनो पुत्रो से पूछा—हे पुत्रो ! मर्त्यलोक के प्रति तुम्हारी ऐसी प्रीति क्यो हुई है ? बहुत दिनो से तुम्हे मै दिन के समय पाताल लोक मे नही देखता ।। १६-१७ ।। रात्रि होने पर ही तुम दिखायी देते हो, इसका क्या कारण है, इस प्रकार पूछने पर उन दोनो ने अपने पिता से प्रणाम करके हाथ जोडे हुए कहा-हे तात ! मर्त्यलोक मे राजा शत्रुजित् के पुत्र ऋतुध्वज हे ।। १८-१९ ।। वह स्वरूप वान्, सरल चित्त शूर, प्रियभाषी, यशस्वी, विद्वान्, मित्रता के योग्य तथा गुणो की खान है।। २० ।।

मान्यमानयिताधीमान्ह्रीमान्विनयभूपण. ।
तस्योपचारसप्रीतिसभोगापहृतमन ।।२१।।
नागलोकेऽन्यलोकेवानरतिविदतेपित ।
तद्वियोगेननौतातनिशापातालशीतला ।।२२।।
परितापायतत्सगश्चाह्लादायरविर्दिवा ।
पुत्र पुण्यवतोधन्य सयस्यैवभवद्विध ।।२३।।
परोक्षस्यापिगुणिभि क्रियतेगुणकीर्तनम् ।
सतिशास्त्रविदोऽशीलासतिमूर्खा सुशीलिन ।।२४।।
शास्त्रशीलेसममन्येयस्मिन्धन्यतरतुतम् ।
यस्यमित्रगुणान्मित्राण्यमित्राश्चपराक्रमम् ।।२५।।
कथयतिसदासत्सुपुत्रवास्तेनवैपिता ।
तस्योपकारिण कच्चिद्भवद्भ्यामभिवाछितम् ।।२६।।

किंचिन्निष्पादितवत्सौपरितोषायचेतस ।
सधन्योजीवितंतस्यतस्यजन्मसुजन्मन ॥२७॥
यस्यार्थिनोनविमुखामित्रार्थेनचदुर्बल ।
मद्गृहेयत्सुवर्णादिरत्नवाहनमासनम् ॥२८॥
यद्वान्यत्प्रीतयेतस्यतद्देयमविशकया ।
धिक्तस्यजीवितपु सोमित्राणामपकारिण ॥२९॥

वह मानी, बुद्धिमान्, लज्जावाला तथा विनय से युक्त है उनकी प्रीति मे हमारा मन आकर्षित होकर ॥ २१ ॥ नागलोक, पृथिवी अथवा किसी भी अन्य स्थान मे प्रसन्न नही रहता । पाताल की शीतल रात्रि भी उनके वियोग मे ॥ २२ ॥ हमारे लिए ताप दायिनी होती है और उनके सग मे सूर्य के ताप से तप्त दिन भी हमको हर्ष जनक होता है । पिता ने कहा—वह पुण्यवान् पुत्र धन्य है, क्योकि तुम्हारे जैसे गुणवान् भी ॥ २३ ॥ पीछे से जिनका गुणगान करते है, अनेक शास्त्र ज्ञानी भी बुरे स्वभाव वाले तथा अनेक मूर्ख भी सुशील होते है ॥ २४ ॥ मेरे विचार मे वह राजपुत्र धन्य है क्योकि जिसकी मित्रता का गुण मित्र द्वारा और पराक्रम शत्रु द्वारा प्रकट होता है ॥ २५ ॥ उसी पुत्र के द्वारा पिता पुत्रवान् कहा जाता है, तुमने उस उपकार करने वाले के लिये कुछ विचार भी किया है ?॥ २६ ॥ हे पुत्र ! उस मित्र की सतुष्टि के लिये तुमने कुछ कार्य किया है ? इस जगत् मे वही धन्य है और उसी का जन्म सफल है ॥ २७ ॥ जो कामना वालो को विमुख नही करता और मित्र के प्रति भी दुर्वल नही है, इसलिए मेरे गृह मे स्वर्ण, रत्न, वाहन, आसन इत्यादि ॥ २८ ॥ जो कुछ भी है, उसे उनकी प्रसन्नता के लिए दे सकते हो क्योकि मित्रो का अपकार करने वालो को धिक्कार है ॥ २९ ॥

प्रतिरूपमकुर्वन्योजीवामीत्यवगच्छति ।
उपकारसुहृद्वर्गेष्वपकारचशत्रुषु ॥३०॥
नृमेघोवर्षतिप्राज्ञास्तस्येच्छतिसदोन्नतिम् ।
कितस्यकृतकृत्यस्यकर्तु शक्येतकेनचित् ॥३१॥
यस्यसर्वार्थिनोगेहेसर्वकामै सदार्चिता ।
यानिरत्नानितद्देहेपातालेतानिन कुत ॥३२॥

वाहनासनयानानिभूषणान्यबराणिच ।
विज्ञानयच्चतत्रास्तिततदन्यत्रनविद्यते ॥३३॥
प्राज्ञानामप्यसौतातसर्वसदेहहृत्तम ।
एकंतस्यास्तिकर्त्तव्यमसाध्यंतच्चनोमतम् ॥३४॥
हिरण्यगर्भगोविदशर्वादीनावराहते ।
तथापिश्रोतुमिच्छामितस्ययत्कार्यमुत्तमम् ॥३५॥

उपकारी मित्र के प्रति उपकार न करके जो जीवित रहते है, उनका जीवन भी असफल है, जो पुरुप बन्धुवर्ग के उपकार और शत्रु वर्ग के अपकार रूप जल को सीचते है, उन्ही की उन्नति का साधन देवता करते है, पुत्र ने कहा—वह स्वय ही कृतकृत्य है, उनका क्या उपकार कर सकते है ? ॥ ३०-३१ ॥ जिनसे याचक इच्छित पदार्थ द्वारा सदा पूजित होते है उनका उपकार करने की सामर्थ्य हममे नही है, क्योकि उनके यहाँ जो रत्न हैं, वह पाताल मे भी उपलब्ध नही है ॥ ३२ ॥ उनके जैसे वाहन, आसन, यान, आभूपण, वसन हमारे यहाँ नही है और उनके जैसा विज्ञान और कही भी नही हो सकता ॥ ३३ ॥ वह पडितो का भी सदेह दूर करने मे समर्थ है, हाँ, उनका एक कार्य है, परन्तु वह हमारे द्वारा साध्य नही हो सकता ॥ ३४ ॥ हिरण्य गर्भ भगवान् गोविन्द तथा शिवादि के अतिरिक्त वह किसी के द्वारा सिद्ध नही हो सकता, पिता ने कहा—उनके उस श्रेष्ठ कार्य को मैं सुनना चाहता हूँ ॥ ३५ ॥

असाध्यमथवासाध्यकिचासाध्यविपश्चिताम् ।
देवत्वममरेशत्वतत्पूज्यत्वचमानवा ॥३६॥
प्रयातिवाछितचान्यद्दृढयेव्यवसायिन ।
नाविज्ञातनचागम्यनाप्राप्यदिविचेहवा ॥३७॥
उद्यतानामनुष्याणांयतचित्तेन्द्रियात्मनाम् ।
योजनानासहस्राणियातिगच्छन्पिपीलिक ॥३८॥
अगच्छन्वैनतेयोपिपदमेकनगच्छति ।
क्वभूतलक्वचध्रौव्यस्थानयत्प्राप्तवान्ध्रुव ॥३९॥
उत्तानपादनृपते पुत्र.सद्भूमिगोचर. ।

तत्कथ्यतामहाभागौकार्यंवान्येनपुत्रकौ ॥४०॥
सभूपालसुत.साधुर्येनानृण्यलभेतवाम् ।
तेनाख्यातमिदतातपूर्ववृत्त महात्मना ॥४१॥

वह कार्य साध्य हो या असाध्य, दृढतर उद्योगी पुरुष देवत्व अथवा इन्द्रत्व के पूज्य भाव को भी प्राप्त कर सकते है ॥ ३६ ॥ दृढ पुरुष ही मनोवाछित पा सकते है स्वर्ग से भी अविज्ञात, अगम्य और अवाप्य कोई वस्तु नही है ॥ ३७ ॥ मन, आत्मा और इन्द्रिय को वश मे करने वाले पुरुष मनोरथ को प्राप्त कर लेते है। देखो चीटी कितनी छोटी होती है, किन्तु अधिक उद्योग वाली होने के कारण चलते-चलते सहस्र योजन तक जा सकती है ॥ ३८ ॥ पक्षिराज गरुड उद्योग न कर के एक पग भी नही जा सकते, जो उद्योग नही करते उनके लिए कुछ भी शक्य नही, उत्तानपाद के पुत्र ध्रुव पृथ्वी मे होकर ही अत्यत दुर्लभ स्थान को प्राप्त हो गये, कहाँ वह ध्रुव का स्थान और कहाँ वह पृथ्वी ? इसलिए जिस प्रकार उस राजपुत्र का कार्य हो सके, वह बताओ ॥ ३९-४० ॥ तथा तुम भी मित्र-ऋण से बच सको। पुत्र बोले—हे तात ! उन महात्मा राजपुत्र ने इस प्रकार बताया था ॥ ४१ ॥

कौमारकेयथातस्यवृत्त सद्वृत्तशालिन ।
तस्यशत्रुजिततातपूर्वकश्चिद्द्विजोत्तम ॥४२॥
गालवोभ्यागमद्धीमान्गृहीत्वातुरगोत्तमम् ।
प्रत्युवाचचराजानसमुपेत्याश्रममम ॥४३॥
कोपिदैत्याधमोराजन्विध्वसयतिपापकृत् ।
तत्तद्रूपसमास्थायसिहेभवनचारिणाम् ॥४४॥
अन्येषाचातिकायानामहर्निशमकारणात् ।
समाधिध्यानयुक्तस्यमौनव्रतरतस्यच ॥४५॥
तथाकरोतिविघ्नानियथानेच्छामिपार्थिव ।
दग्धु कोपाग्निनासद्य समर्थास्तवयनतु ॥४६॥
दु.खार्जितस्यतपसोव्ययमिच्छामिपार्थिव ।
एकदातुमयाराजन्नतिनिर्विण्णचेतसा ॥४७॥
तत्क्लेशितेननि श्वासोनिरीक्ष्यांबरमुज्झित. ।

ततोवरतलात्सद्य पतितोयतुरगम ॥४८॥

उन राजपुत्र की कुमारावस्था मे जो हुआ सो सुनो, शत्रुजित् नामक एक श्रेष्ठ ब्राह्मण है ॥ ४२ ॥ एक समय गालव नामक द्विजवर ने सुन्दर अश्व लेकर आश्रम मे आकर राजा से कहा ॥४३॥ कोई पाप कर्मवाला दैत्याधम मेरे आश्रम मे आकर विध्वम करता है, वह सिंह, गज अथवा अन्य जन्तु के रूप मे आकर मेरे समाधि मग्न होने या मौन व्रत रखने पर मेरा मन विचलित कर देता है, हे राजन् ! मै स्वय ही उसे अपनी क्रोधाग्नि मे भस्म कर सकता हूँ ॥ ४४–४५ ॥ परन्तु, मै ऐसा करके अपनी अधिक दिनो मे दु ख पूर्वक सचित तपस्या को क्षीण नही करना चाहता हूँ हे राजन् ! एक दिन मैने अत्यत दु खित हृदय मे ॥ ४७ ॥ क्लेश युक्त होकर आकाश की ओर अपना दीर्घश्वास छोडा, जिससे यह अश्व उसी समय आकाश से आ गिरा ॥ ४८ ॥

वाक्चाशरीरिणीग्राहनरनाथश्रृणुष्वतत् ।
अश्रात सकलभूमेर्वलयतुरगोत्तम ॥४९॥
समर्थ क्रातुमर्कोणतवायप्रतिपादित ।
पातालावरतोयेषुनास्यप्रतिहतागति ॥५०॥
समस्तदिक्षुव्रजतोनसग पर्वतेषुच ।
यतोभूलयसर्वमश्रातोयचरिष्यति ॥५१॥
तत कुवलोनाम्नाख्यातिलोकेषुयास्यति ।
क्लिश्नात्यहर्निशपापोयश्चत्वादानवाधम ॥५२॥
तमप्येनममारुह्यद्विजश्रेष्ठहनिष्यति ।
शत्रुजिन्नामभूपालस्तस्यपुत्रऋतध्वज ॥५३॥
प्राप्यैतदश्वरत्नचख्यातिमेतेनयास्यति ।
सोहत्वामनुसप्राप्तस्तपसोविघ्नकारिणम् ॥५४॥
तनिवारयभूपालभागभाङ् नृपतिर्यत ।
तदेवदश्वरत्नतेमयाभूपनिवेदितम् ॥५५॥
पुत्रमाज्ञापयतथायथाधर्मोनलुप्यते ।
सतस्यवचनाद्राजातवैपुत्रमृतध्वजम् ॥५६॥
तदश्वरत्नमारोप्यकृतकौतुकमगलम् ।

अप्रैषयतधर्मात्मागालवेनसमतदा ।।५७।।
स्वमाश्रमपदसोपितमादायययौमुनि ।।५८।।

उस समय जो आकाशवाणी हुई उसे सुनो—हे द्विजवर ! तुम्हे जो अश्व प्राप्त हुआ है,वह विना कही रुके, सूर्य के समान सर्वत्र गमन करने में समर्थ है, पाताल, आकाश अथवा जल, कही भी इसकी गति का अवरोध नही होता ।। ४६—५० ।। यह सब दिशाओ और पर्वतो तथा पृथ्वीवलय सर्वत्र बिना रुके गमन कर सकता है, इसलिए यह सभी लोको मे 'कुवलय' नाम से प्रसिद्ध होगा और जो दानवाधम तुम्हारे लिए दिन-रात्रि क्लेश उपस्थित करता है ।। ५१-५२ ।। उसे इस अश्व पर चढ कर शत्रुजित् राजा के पुत्र ऋतुध्वज मारेंगे ।। ५३ ।। तथा इस अश्वरत्न द्वारा अत्यन्त ख्याति को प्राप्त होंगे, इसीलिए मै यहाँ आया हूँ, अब आप भी उग्र तप मे विघ्न उपस्थित करने वाले को ।। ५४ ।। निवारण करे और मेरे द्वारा प्रदत्त इस अश्वरत्न को लेकर ।। ५५ ।। अपने पुत्र को ऐसी आज्ञा दीजिये, जिससे धर्म लुप्त न हो पावे, उस ब्राह्मण की यह बात सुनकर राजा शत्रुजित् ने अपने पुत्र ऋतुध्वज को ।। ५६ ।। मगलाचार आदि करा कर उस अश्व पर चढाया और गालव मुनि के साथ भेज दिया ।। ५७ ।। जिन्हे साथ लेकर मुनि भी अपने आश्रम की ओर चल दिये ।। ५८ ।।

## १६—मदालसा उपाख्यान (१)

गालवेनसमगत्वानृपपुत्रेणतेनयत् ।
कृततत्कथ्यतापुत्रौविचित्रायुधयोधिना ।।१।।
सगालवाश्रमेरम्येतिष्ठन्भूपालनदन ।
सर्वविघ्नोपशमनचकारब्रह्मवादिनाम् ।।२।।
वीर कुवलयाश्वं तवसतगालवाश्रमे ।
मदावलेपोपपतोनाजानाद्दानवाश्रम ।।३।।
ततस्तगालवंविप्रसध्योपासनतत्परम् ।
सौकररूपमास्थायप्रधर्षयितुमागमत् ।।४।।
मुनिशिष्यैरथोत्कुष्टेशीघ्रमारूह्यतहयम् ।

अन्वधावद्वराहतनृपपुत्र.शरासनी ॥५॥
आजघानचबाणेनचन्द्रार्धाकारवर्चसा ।
आकृष्यवलवच्चापचारुचित्रोपशोणितम् ॥६॥
नाराचाभिहत शीघ्रमात्मत्राणपरोमृग ।
गिरिपादपसवाधासोत्यक्रामन्महाटवीम् ॥७॥

पिता ने कहा—गालव मुनि के साथ जाकर राजकुमार ने क्या किया था, वह मुझे बताओ, यह वर्णन अत्यन्त विचित्र है ॥ १ ॥ पुत्र बोले—राजपुत्र ऋतुध्वज ने गालव मुनि के आश्रम मे निवास करके ब्रह्मवादी मुनियो के सभी विघ्न नष्ट कर दिये थे ॥ २ ॥ गालव मुनि के आश्रम मे निवास करने वाले वीर कुवलयाश्व के रहने की बात को नही जान सका ॥ ३ ॥ इसलिए वह शूकर का रूप धारण करके सध्योपासन मे लीन गालव मुनि के शरीर से अपना शरीर रगडने लगे ॥ ४ ॥ उस ममय मुनिशिष्यो ने उच्च स्वर से चीत्कार किया, तब उम अश्व पर चढकर राजपुत्र भी उस शूकर को लक्ष्य करते हुए दौडे ॥ ५ ॥ और सुन्दर धनुष को खीच कर अर्धचन्द्राकार बाण से उस पर प्रहार किया ॥ ६ ॥ उस बाण से आहत हुआ दैत्य आत्म रक्षार्थ पर्वत और महावन मे घूमने लगा ॥ ७ ॥

तमन्वधावद्वेगेनतुरगोसौमनोजव ।
चोदितोराजापुत्रेणपितुरादेशकारिणा ॥८॥
अतिक्रम्याथवेगेनयोजनानिसहस्रश ।
धरण्याविवृतेगर्तेनिपपातलघुक्रम ॥९॥
तस्यानतरमेवाथसचाश्वीनृपते सुत ।
निपपातमहागर्ते तिमिरौघसमावृते ॥१०॥
ततोनादृश्यतमृग सतस्मिन्राजसूनुना ।
प्रकाशचसपातालमपश्यत्तत्रचार्चिषा ॥११॥
ततोपश्यत्ससौवर्णप्रासादशतसकुलम् ।
पुरदरपुरप्रख्यपुरप्राकारशोभितम् ॥१२॥
तत्प्रविश्यसनापश्यत्तत्रकचिन्नरपुरे ।
भ्रमताचततोदृष्टातत्रयोषित्त्वरान्विता ॥१३॥

सापृष्टातेनतन्वगीप्रम्थिताक्वेतिकस्यवा ।
नोवार्चाकिचित्प्रासादमारुरोहचभामिनी ॥१४॥
सोप्यश्वमेकतोवद्धानामैवानुसमारवै ।
विस्मयोत्फुल्लनयनोनि शकोनृपते मुत ॥१५॥

वह वेगवान् अश्व भी राजकुमार की प्रेरणा से उमका पीछा करने लगा ॥ ८ ॥ फिर वह हजार योजन लाँघ कर पृथिवी के गर्भ मे स्थित एक विशाल गर्त्त मे गिर पडा ॥ ९ ॥ उम का पीछा करने हुए अश्वारोही राजकुमार भी उम घोर अ धकार पूर्ण गर्त मे जा गिरे ॥ १० ॥ उम समय राजपुत्र को वह शूकर दिखाई न दिया और जव वह प्रकाशमय पाताल मे प्रविष्ट हुए तब भी उन्हे वह दैत्य दिखाई न पडा ॥ ११ ॥ उम ममय वहाँ उन्होने सैकडो स्वर्णिम भवनो से युक्त परकोटे वाले, अमरावती के समान अत्यन्त शोभायमान एक नगरी देखी ॥ १२ ॥ उसमे प्रविष्ट होने पर उन्हे वहाँ एक भी मनुष्य दिखाई न दिया, परन्तु शीघ्रता पूर्वक इधर उधर घूमती हुई एक स्त्री को उन्होने देखा ॥ १३ ॥ राजकुमार ने उससे पूछा—तुम किमकी भेजी हुई, किसके पास जा रही हो ? परन्तु, उस स्त्री ने कुछ उत्तर न दिया और वह वेग पूर्वक एक भवन पर चढ गई, राजकुमार ने भी अश्व को एक स्थान पर बाँध दिया और उम स्त्री का पीछा करने के लिए उसी भवन पर चढ गये ॥ १४-१५ ॥

ततोपश्यत्सुविस्तीर्णेपर्यंकेसर्वकाचने ।
निपण्णाकन्यकामेकाकामयुक्तारतियथा ॥१६॥
विस्पष्टेदुमुखीमुभ्रू पीनश्रोणीपयोधराम् ।
बिबाधरोष्ठीतन्वगीनीलोत्पलविलोचनाम् ॥१७॥
रक्ततु गनखाश्यामामृदुताम्रकराघ्रिकाम् ।
करभोरु सुदशनानीलसूक्ष्मस्थिरालकाम् ॥१८॥
तादृष्ट्वाचारुसर्वागीमनगागलतामिव ।
सोमन्यत्पार्थिवसुतस्तारसातलदेवताम् ॥१९॥
साचदृष्ट्वैवतवालानीलकु चितमूर्धजम् ।
पीनोर स्कधबाहु तममस्तमदनशुभा ॥२०॥

उत्तस्थौचशुभाचाराच्चित्तक्षोभमवापसा ।
लज्जाविस्मयदैन्यानासद्यस्तन्वीवशगता ॥२१॥
कोयदेवोथयक्षोनुगधर्वोवोरगोपिवा ।
विद्याधरोवासप्राप्त कृतपुण्यापतिर्नर ॥२२॥

वहाँ पहुँच कर उन्होने देखा कि रति के समान साक्षात् चन्द्रमुखी परम सुन्दरी एक नारी स्वर्ण-निर्मित एक पर्यंक पर लेट रही है, वह कृशाङ्गी नीलपद्म के ममान नयन वाली है ॥ १६-१७ ॥ उमके नख लाल रग के कुछ ऊँचे, देह कोमल, नवीनावस्था, हाथ-पावो के तलुए लाल रङ्ग के, दोनो ऊरु गज-सुण्ड के ममान, सुन्दर शन्तावलि और अलके नीलवर्ण की थी ॥ १८ ॥ कामलता के समान उम मर्वाग सुन्दरी रमणी को देखकर राजपुत्र ने उसे पाताल की अधिष्ठात्री समझा ॥ १९ ॥ उस रमणी ने भी घुँघराले केश, विशाल वक्ष स्थल, पुष्ट स्कध, और लम्वे बाहु वाले राजकुमार को देख कर सोचा कि यह रतिपति अनग है ॥ २० ॥ तब वह अत्यन्त भाग्य शालिनी रमणी महमा क्षुमित होकर उठी और लज्जा, विनय तथा दीनता के वश मे होकर ॥ २१ ॥ विचार करने लगी कि यह देवता, यक्ष, गधर्व, नाग, विद्याधर अथवा कोई पुण्यवान् मनुष्य है, जो यहाँ आया है ॥ २२ ॥

एवविचित्यवहुधानि श्वस्यचमहीतले ।
उपविश्यतदाभेजेसामूर्छामिदिरेक्षणा ॥२३॥
सोपिकामशराघातमवाप्यनृपते सुत ।
तासमाश्वासयामासनभेतव्यमितिब्रुवन् ॥२४॥
साचस्त्रीयातदादृष्टापूर्वतेनमहात्मना ।
तालवृंतमुपादायपर्यवीजयदाकुला ॥२५॥
समाश्वस्तातदापृष्टातेनसामोहकारणम् ।
किचिल्लज्जान्विताबालातस्यैसख्यैन्यवेदयत् ॥२६॥
साचास्मैकथयामासनृपपुत्रायविस्तरात् ।
मोहस्यकारणसर्वतद्दर्शनमुद्भवम् ॥२७॥
यथातयामसाख्याततदवृत्तान्तंचभामिनी ।
विश्वावसुरितिख्यातोदिविगधर्वराट्प्रभो ॥२८॥

वह लालनेत्र वाली रमणी विभिन्न प्रकार से विचार करती हुई दीर्घ श्वास छोड कर मूर्च्छित हो गई ॥ २३ ॥ यह देख कर राजकुमार भी 'भय न करो' कहते हुए उसे समझाने लगे ॥ २४ ॥ जो स्त्री राजपुत्र ने प्रथम देखी थी, वह ताड का पखा हाथ मे लेकर उस रमणी की हवा करने लगी ॥ २५ ॥ फिर राजपुत्र ने उसकी मूर्च्छा का कारण पूछा तो उस लज्जावती ने उसे कुछ न बता कर अपनी सखी से सब बात कही ॥ २६ ॥ राजपुत्र द्वारा पूछे जाने पर उस सखी ने उनके देखने से मूर्च्छित होने का तथा उस रमणी का विस्तार सहित वृत्तान्त कहा ॥ २७ ॥ उसने जो कहा था सो सुनिये सखी बोली— एक विश्वावसु नामक विख्यात गन्धर्वराज स्वर्ग मे रहते है ॥ २८ ॥

तस्येयमात्मजासुभ्रूर्नाम्नाख्यातामदालसा ।
वज्रकेतोः सुतश्चोग्रोदानवोऽरिविदारण ॥२९॥
पातालकेतुर्विख्यात पातालान्तरसंश्रय ।
तेनेयमुद्यानगताकृत्वामायातमोमयीम् ॥३०॥
अपहृत्यसमानीतावात्वेयदुष्टबुद्धिना ।
आगामिन्यात्रयोदश्यामुद्वयतिकिलासुर ॥३१॥
सतुनार्हतिचार्वङ्गीशूद्रोवेदश्रुतियथा ।
अतीतेचदिनेबालात्मव्यापादनोद्यताम् ॥३२॥
सुरभि प्राहनायत्वाप्राप्स्यतेदानवाधम ।
मर्त्यलोकमनुप्राप्तयस्तुनभेत्स्यतेशरैः ॥३३॥
सतेभर्तामहाभागेस्वचिरेणभविष्यति ।
अहत्वस्या सखीनाम्नाकुण्डलेतिमनस्विनी ॥३४॥

यह मदालसा नाम वाली उन्ही की कन्या है, एक दिन यह उद्यान मे क्रीडा रत थी, तभी वज्रकेतु दानव का पुत्र पातालकेतु अपनी तामसी माया के द्वारा ॥ २९-३० ॥ इसे हरण कर लाया और आगामी त्रयोदशी को इसके साथ विवाह करेगा ॥ ३१ ॥ परन्तु वह इस सौंदर्यमयी के लिए योग्य पात्र नही है, यह कल जिस समय आत्मघात हेतु तत्पर हुई थी ॥ ३२ ॥ तभी सुरभि ने कहा कि यह दानव तुम्हे नही पा सकेगा, जो पुरुष मर्त्य लोक से आकर बाणो से इसे मारेगा ॥ ३३ ॥ वही तुम्हारा स्वामी होगा, मै इसकी

कुण्डला नाम की सखी है ॥ ३४ ॥

सुताविन्ध्यवतःपत्नीवीरपुष्करमालिनः ।
हतेभर्त्तरिशुम्भेनतीर्थात्तीर्थमनुव्रता ॥३५॥
चरामिदिव्ययागत्यापरलोकार्थमुद्यता ।
पातालकेतुर्दुष्टात्मावाराहंवपुरास्थितः ॥३६॥
केनापिविद्धोबाणेनमुनित्राणकारणे ।
तथाहतत्त्वतोन्विष्यन्तीनाहमिहागता ॥३७॥
सत्यमेवसकेनापिताडितोदौष्ट्यमाचरन् ।
इयंचमूर्च्छामगमद्येनतत्कारणंशृणु ॥३८॥
त्वयिप्रीतिमतीबालादर्शनादेवमानद ।
देवपुत्रोपमेचारुवाक्यरूपादिगुणिनि ॥३९॥
भार्याचान्यविहितायेनविद्धःसदानवः ।
एतस्मात्कारणान्मोहमहान्तमियमागता ॥४०॥
यावज्जीवंचतन्वङ्गीदुःखमेषोपभोक्ष्यति ।
त्वय्यस्याहृदयङ्गाभिभर्त्ताचान्योभविष्यति ॥४१॥
यावज्जीवमतोदुःखमनुरक्तानान्यथावच ।
अहत्वस्याःप्रसौप्रत्याद्दुःखितासमागता ॥४२॥

मै विन्ध्यवान की मनस्विनी पुत्री तथा वीर पुष्करमाली की भार्या हूँ, मेरे पति की मृत्यु शम्भु के द्वारा हुई थी, अब मैं तीर्थ-तीर्थ मे दिव्यगति से यात्रा करती हूँ, उस दुरात्मा पातालकेतु ने आज शूकर का रूप धारण किया था ॥ ३५-३६ ॥ उसे किसी पुरुष ने मुनियो के रक्षणार्थ बाण से बीधा है, यह सत्य है या नही, इसकी खोज मे यहाँ आई थी ॥ ३७ ॥ यहाँ आकर देखा कि उस अधम को किसी ने अवश्य ही मारा है, अब इसकी मूर्च्छा का भी कारण सुनो ॥ ३८ ॥ आपको देखते ही यह आपके प्रति अत्यन्त प्रीतिमती हुई है, क्योकि आप देव पुत्र के समान मनोहर और वाणी से गुणज्ञ है ॥ ३९ ॥ परन्तु, इस दानव को जिस पुरुष ने बीधा है, यह उनके अतिरिक्त अन्य किसी की पत्नी नही बन सकती इसीलिए यह अत्यत मोहित हुई है ॥ ४० ॥ क्योकि यह आपके प्रति अनुरक्त हुई है और अन्य पुरुष इसका पति होगा, इस लिए

इसे जीवन पर्यन्त दुख ही भोगना होगा ॥ ४१ ॥ क्योंकि मुनि का वचन कभी मिथ्या नही होता, इसलिए जीवन पर्यन्त दुख [illegible], न दुखित चित्त मे इसके स्नेहवश ही यहाँ आई हूँ ॥ ४२ ॥

> यतोविशेषोनैवास्तिस्वस्याश्च निजदेहतो ।
> यद्येषाभिमतवीरपतिमाप्नोतिशोभना ॥४२॥
> ततस्त्वहतप कुर्यानिर्व्यलीकेनचेतसा ।
> त्वनुकोवाविमार्थवासप्राप्तोऽत्रमहामते ॥४४॥
> देवोदैत्योनुगन्धर्व पन्नग किन्नरोपिवा ।
> नह्यत्रमानुषगतिर्नचेदृङ्मानुषीतनु ॥४५॥
> तत्त्वमाख्याहिकोसिन्वयथैवाविनयस्था ।
> यन्मापृच्छसिधर्मज्ञे कस्त्वकिमागतोऽ ॥४६॥
> तच्छृणुष्वामलप्रज्ञे कथयाम्यादितस्तव ।
> राज्ञ शत्रुजित पुत्र पितासप्रेषित शुभे ॥४७॥
> मुनिरक्षणमुद्दिश्यगालवाश्रमागत ।
> कुर्वतोममरक्षाचमुनीनाधर्मचारिणाम् ॥४८॥
> विघ्नार्थमागत कोपिशौकरवपुरास्थित ।
> मयासविद्धोवाणेनचद्रार्द्धाकारवर्चसा ॥४९॥

क्योकि मै इसके और अपने देह मे पृथकत्व नही मानती यदि इसे अपनी इच्छानुसार पति मिल जाय ॥ ४३ ॥ तो मै स्वस्थ मन मे तप करूँ । हे महामते ! तुम कौन हो ? यहाँ क्यो आये हो ? ॥ ४४ ॥ क्या तुम देवता, दैत्य, गधर्व, नाग या उरग हो ? क्योकि मनुष्य का तो शरीर ही ऐसा नही होता, जिसमे वह यहाँ आ सके ॥ ४५ ॥ इसलिए जैसे मैने अपना सब वृत्तान्त सुनाया है वैसे ही तुम भी अपना सम्पूर्ण वृत्तान्त [illegible] सत्य सुनाओ । कुवलयाश्व बोले—तुमने पूछा है कि तुम कौन हो और यहां क्यो आये हो ? ॥ ४६ ॥ वह सब मै तुम्हे बताता हूँ, सुनो : मै राजा शत्रुजित् का पुत्र हूँ और अपने पिता की प्रेरणा से ॥ ४७ ॥ मुनियो के रक्षणार्थ गालव मुनि के आश्रम मे रह कर मुनियो की रक्षा करता था ॥ ४८ ॥ उसी समय एक शूकर उनके कर्म मे विघ्न उपस्थित करने को वहाँ आया और मैने उसे अर्धचन्द्र बाण से

बोध दिया ॥ ४६ ॥

अपक्रान्तोनिवेगेनतमम्यनुगतोह्यी ।
पपातसहनागर्त्तं सक्रो ेऽश्वश्वमासक ॥५०॥
सोहमश्व समारूढस्तमम्येक परिभ्रमन् ।
प्रकाशमामादितवान्द्दष्टाचनवर्तामया ॥५१॥
पृष्टाचनचमेकिञ्चिद्र्वस्मादत्तमुत्तरम् ।
त्वाचेवानुप्रविष्टोऽहमिमन्नासादमुत्तमम् ॥५२॥
इत्येतत्कथितमस्यनदेवोहृनदानव ।
न्नगोनगन्धर्व किन्नरा्वा शुचिस्मिते ॥५३॥
समस्ता पूज्यपक्षावेदवाद्याममकु डल ।
मनुष्योस्मिविशङ्कातिनद ऽन्य ाकोहिचित् ॥५४॥
तत प्रहृष्टासाकन्यास ावडनमुत्तमद् ।
लज्जाजडवीक्षमाणाकिञ्चिन्नोवाचभामिनी ॥५५॥
तत्सखीपुनरप्यनाप्रहृष्टाप्रत्युवाचह ।
यथावत्कथिततेनसु ्याावचनानुगम् ॥५६॥

तब वह अत्यन्त वेग मे दौडा और मैने भी अश्वारोहण पूर्वक उसका पीछा किया, फिर वह एक विशाल गर्त्त मे गिरा और मै भी उमका पीछा करता हुआ अपने अश्व सहित उसमे गिर गया, परन्तु अपने अश्व पर चढा हुआ चलता रहा और इस प्रकाशमय स्थान मै आकर तुम्हे देखा ॥ ५०-५१ ॥ तुमसे पूछने पर तुमने कोई उत्तर नही दिया, तब मै तुम्हारे पीछे-पीछे इस भवन मे चला आया ॥ ५२ ॥ यह मने मत्य ही कहा है, मै देव, दानव' पन्नग, गधर्व अथवा किन्नर मे से कोई भी नही हूँ ॥ ५३ ॥ मै मनुष्य हूँ देवता इत्यादि तो सभी मेरे पूज्य है, तुम मेरे मनुष्य हो ने मे किसी प्रकार का सदेह मत करो ॥५४॥ पुत्रो ने कहा-हे पिता, तब वह कन्या मदालसा अत्यन्त हर्षित होकर लज्जा से मौन हुई सखी की ओर देखने लगी ॥५५॥ तब सखी ने अत्यन्त प्रसन्न होकर मदालसा से कहा—हे सखि ! तू सुरभि के वचन मे तत्पर है, इन्होने यथार्थ वृत्तान्त कहा है, फिर वह राजकुमार से बोली ॥ ५६ ॥

वीरसत्यमसदिग्धंभवताभिहितवच ।
नान्यत्रहृदयह्यस्याद्दृष्ट्वास्थैर्यप्रयास्यति ।।५७।।
चद्रमेवधिकाकाति समुपैतिरविप्रभा ।
भूतिर्धन्यधृतिर्धीरक्षातिरभ्येतिचोत्तमम् ।।५८।।
त्वयैवविद्धोसदिग्धसपापोदानवाधम ।
सुरभि सागवामाताकथमिथ्यावदिष्यति ।।५९।।
तद्धन्येयमभाग्याचत्वत्मवध्रमवेत्यवै ।
कुरुष्ववीरयत्कार्यविधिनैवसमाहितम् ।६०।।
परवानहमित्याहराजपुत्र सदापितु ।
सचापितत्क्षणात्प्राप्तोनिगृहीनसमित्कुश ।
मदालसाया सप्रीत्याकु डलागौरवेणच ।।६२।।
प्रज्वाल्यपावकहुत्वामत्रवित्कृतमगलाम् ।
वैवाहिकेविधौकन्याप्रतिपाद्यायथागतम् ।।६३।।

कुण्डला ने कहा—हे वीर ! आपने जो कुछ कहा है वह सत्य न होता तो यह आपके दर्शन मात्र से ही अपने हृदय मे स्थिरता को क्यो प्राप्त होती ? ।। ५७ ।। क्योकि चन्द्रमा को ही अधिक कान्ति और सूर्य को ही अधिक प्रभा प्राप्त है, ऐश्वर्य पुरुष को धन्य करता है, धृति धीर को और शान्ति श्रेष्ठ पुरुष को ही प्राप्त होती है ।। ५८ ।। इसलिए आपने ही इस दानवाधम को विद्ध किया है, इसमे सदेह नही, गोमाता सुरभि कभी मिथ्या नही बोल सकती ।। ५९ ।। इसलिए आपके साथ सम्बन्ध प्राप्त करके यह सखी सौभाग्यवती और धन्य हुई है, अब आप विधिवत् कर्त्तव्य का अनुष्ठान करिये ।। ६० ।। पुत्रो ने कहा—हे पिता ! राजपुत्र उससे बोले—मै पराधीन हूँ, पिता की आज्ञा के बिना इस बाला से विवाह कैसे कर सकता हूँ ! इस पर कुण्डला ने कहा है, यह देवकन्या है, आप इसके साथ विवाह कीजिये, तब राजपुत्र ने स्वीकृति दी और विवाह के लिए तत्पर हुए, उस समय मदालसा ने अपने कुल गुरु तुम्बरु का स्मरण किया ।। ६१ ।। तभी तुम्बरु समिध और कुश लेकर वहाँ आगए ।। ६२ ।। और घृताहुति देकर अग्नि को प्रज्वलित करके विधि पूर्वक मदालसा और राजपुत्र का विवाह सम्पन्न कराया और फिर अपने

स्थान को चले गये ॥ ६३ ॥

जगामतपसेधीमान्स्वमाश्रमपदतत ।
साचाहतासखीवालाकृतार्थास्मिवरानने ॥६४॥
सयु क्तामनुनादृष्ट्वात्वामहरूपशालिनीम् ।
तपस्तप्स्येहमतुल निर्व्यलीकेनचेतसा ॥६५॥
तीर्थाबुधौतपापाचभवित्रीनेदृशीयथा ।
तचाहराजपुत्रसाप्रश्रयोपनतवच ॥६६॥
गतुकामानिजमखीस्नेहविक्लवभाषिणी ।
पु भिरप्यमितप्रज्ञेनोपदेशोनवद्विधे ॥६७॥
दातव्य किमुतस्त्रीभिरतोनोपदिशामिते ।
कित्वस्यास्तनुमध्याया स्नेहाकृष्टेनचेतसा ॥६८॥
त्वयाविश्रभिताचास्मिस्मारयाम्यरिमूदन ।
भर्त्तव्यारक्षितव्याचभार्याहिपतिनासदा ॥६९॥
धर्मार्थकामससिद्धयै भार्याभर्त्तु सहायिनी ।
याचभार्याचभर्त्ताचपरस्परमनुव्रतौ ॥७०॥

वह अपने आश्रम मे तप करने के लिए जब चले गये तब कुण्डला ने मदालसा से कहा—कि अव मै कृतार्थ हो गई ॥ ६४ ॥ हे रूपवती ! तुझे इनके साथ मिली देखकर मुझे अत्यन्त प्रसन्नता हुई, अब मैं निर्विकार मन से तपस्या करूँगी ॥ ६५ ॥ अब मुझे फिर इस प्रकार न रहना पडे, इसलिए तीर्थ जल से स्नान कर पाप-रहित होऊगी, फिर उसने राजकुमार से नम्रता पूर्वक कहा ॥ ६६ ॥ इच्छित स्थान मे जाने को तत्पर अपनी सखी के स्नेह से व्याकुल कुण्डला ने कहा—हे अत्यन्त बुद्धिमान् ! आपके समान पुरुष को ज्ञानी पुरुष भी उपदेश देने मे समर्थ नही है ॥ ६७ ॥ मै तो स्त्री हूँ, आपको उपदेश नही देती, फिर भी मेरा मन अपनी सखी के स्नेह मे आकर्षित है ॥ ६८ ॥ हे शत्रुनाशक ! आप पर विश्वास करती हुई मै आपको याद दिलाती हूँ कि पति को पत्नी की सदैव रक्षा करनी चाहिये ॥ ६९ ॥ पत्नी भी पति की सहायिका होती है और धर्म, अर्थ तथा काम की सिद्धि के लिए दोनो ही परस्पर वशीभूत रहते हैं ॥ ७० ॥

तदाधर्मार्थकामानात्रयाणामपिसगतम् ।
कथभार्यामृतेधर्ममर्थवापुरुप प्रभो ॥७१॥
प्राप्नोतिकाममर्थवातस्यात्रितयमाहितम् ।
तथैवभर्त्तारमृतेभार्याधर्मादिमावने ॥७२॥
नसमर्थात्रिवर्गोयदापत्यसमुपाश्रिता ।
देवतापितृभृत्यानामतिथीनाचपूजनम् ॥७३॥
नपु भि शक्यतेकर्त्तु मृतेभार्यानृपात्मज ।
प्राप्तोपिचार्थोमनुजैरानीतोपिनिजगृहम् ॥७४॥
क्षयमेतिविनाभार्याकुभार्यासग्रहेपिवा ।
कामस्तुनस्यनैवास्तिप्रत्यक्षेणोपलक्ष्यते ॥७५॥
दपत्यो सहधर्मेणत्रयीधर्ममवाप्नुयात् ।
पुत्राणायोनिरन्यावैनान्यतोभार्ययाविना ।
पितृन्पुत्रैस्तथैवान्नसाधनैरनिथीनपि ॥७६॥
पूजाभिरमरास्तद्वत्साध्वीभार्यानरोवति ।
स्त्रियाश्चापिविनाभर्त्राधर्मकामार्थसतति ॥७७॥

तभी धर्म, अर्थ और काम का सिद्धि सभव है, यह तीनो धर्म पत्नी मे समाहित होने से, जैसे पत्नी के बिना कभी धर्म, अर्थ ॥ ७१ ॥ प्राप्त करने मे समर्थ नही होता वैसे ही धर्मादि के साधन मे पति के बिना पत्नी भी ॥ ७२ ॥ समर्थ नही होती, क्योकि धर्म, अर्थ और काम पति-पत्नी दोनो के ही आश्रित है। हे राजकुमार ! देवता, पितर भृत्य और अतिथियो का सत्कार ॥ ७३ ॥ न हो तो धर्माचरण नही हो सकता तथा पुरुष द्वारा अनायास उपार्जित धन भी गृह मे लाने पर ॥ ७४ ॥ यदि पत्नी न हो अथवा कुभार्या हो तो वह सब नष्ट हो जाता है, पत्नी के बिना, न होने वाला यह कार्य तो प्रत्यक्ष ही है ॥ ७५ ॥ यदि स्त्री-पुरुप दोनो ही समान धर्म को पाले तभी, अर्थ, काम मे समर्थ होते है, साध्वी पत्नी को प्राप्त करके पुत्रोत्पादन द्वारा पितरो को तथा अन्नादि से अतिथियो को ॥ ७६ ॥ और पूजन द्वारा देवताओ को प्रसन्न करने मे समर्थ होते है, स्वामी के बिना नारी के भी धर्म और काम का भले प्रकार विस्तार नही हो सकता ॥ ७७ ॥

नैवतस्मात्त्रिवर्गोयदापत्यमधिगच्छति ।
एतन्मयोक्त युवयोर्गमिष्यामियथेप्सितम् ॥७८॥
वर्धत्वमनयासार्द्ध धनपुत्रसुखायुषा ।
इत्युक्त्वासपरिष्वज्यस्वसखीतनमस्यच ॥७९॥
जगामदिव्ययागत्यायथाभिप्रेतमात्मन ।
सोपिशत्रुजित पुत्रस्तामारोप्यतुरगमम् ॥८०॥
निर्गंतुकाम पातालाद्विज्ञातोदनुसभवै ।
ततस्तै सहसोत्कृष्ट ह्रियतेह्रियतेत्विति ॥८१॥
कन्यारत्नयदानीतदिव पातालकेतुना ।
तत परिघनिस्त्रिशगदाशूलशरायुधम् ॥८२॥
दानवानाबलप्राप्तसहपातालकेतुना ।
तिष्ठतिष्ठेतिजल्पतस्तेतदादानवोत्तमा ॥८३॥
शरवर्षैस्तथाशूलैर्ववर्षुर्नृपनदनम् ।
सतुशत्रुजित पुत्रस्ततस्तान्प्रतिवीर्यवान् ॥८४॥

यह त्रिवर्ग दोनो मे ही आश्रित है, यही मेरा कहना है, अब मुझे आज्ञा दीजिये, जिससे मे अपने इच्छित स्थान मे चली जाऊ ॥ ७८ ॥ मेरा आशीर्वाद है कि आप इससे युक्त होकर धन, पुत्र, आयु और सुख मे वृद्धि को प्राप्त हो नागपुत्रो ने कहा-इस प्रकार कहती हुई कुण्डला अपनी सखी को आलिगन और राजकुमार को नमस्कार करके ॥ ७९ ॥ दिव्यगति से अपने इच्छित स्थान को गई और ऋतुध्वज ने मदालमा को अश्व पर चढा कर ॥ ८० ॥ जैसे ही पाताल से निकलना चाहा, वैसे ही दानवो को उसका पता लग गया कि 'स्वर्ग से जिस कन्या को पाताल केतु लाया था, उसे हरण किये ले जा रहा है, यह कहते हुए दानव चीत्कार करने लगे और पातालकेतु के साथ मिल कर दानव सेना परिध, खड्ग, गदा, शूल, बाण इत्यादि ॥ ८१-८२ ॥ आयुधो को ग्रहण कर ठहरो, ठहरो, कहते हुए ॥ ८३ ॥ राजकुमार पर शस्त्र-वर्षा करने लगे ॥ ८४ ॥

चिच्छेदशरजालेनप्रहसन्निवलीलया ।
क्षणेनपातालतलमसिशक्त्यृष्टिसायकै ॥८५॥

छिन्नै सछन्नमत्यर्थमृतुध्वजशरोत्करै ।
ततोस्त्र त्वाष्ट्रमादायचिक्षेपप्रतिदानवान् ॥८६॥
तेनतेदानवा सर्वेसहपातालकेतुना ।
ज्वालामालातितीव्रेणस्फुटदस्थिचयास्तदा ॥८७॥
निर्दग्धा कापिल्लतेज समासाद्येवसागरा ।
तत सराजपुत्रोश्वीनिहत्यासुरसत्तमान् ॥८८॥
स्त्रीरत्नेनसमतेनसमागच्छत्पितु पुरम् ।
प्रणिपत्यचनत्सर्वसतुपित्रेन्यवेदयत् ॥८९॥
पातालगमनचैवकु डलायाश्चदर्शनम् ।
तद्वन्मदालमाप्रामिदानवैश्चापिसगरम् ॥९०॥
वधश्चतेपामस्त्रे णपुनरागमनतथा ।
इतिश्रुत्वापितातस्यचरितचात्रचेतस ॥९१॥
प्रीतिमानभवच्चैनपरिष्वज्याहचात्मजम् ।
सत्पुत्रेणत्वयापुत्रतारितोहमहात्मना ॥९२॥

तब शत्रुजित् के अत्यन्त बली पुत्र ने अपने बाणो से उनके सब शस्त्र बात की बात मे काट डाले और उसके बाणो से कट-कट कर गिरे शस्त्रास्त्रो से पातालतल ॥ ८५ ॥ भर गया, तब राजकुमार ने बडे-बडे बाण चलाये और फिर त्वाष्ट्र अस्त्र लेकर दानवो पर छोडा ॥ ८६ ॥ उस ज्वाल-माला वाले भयकर अस्त्र ने सभी दानवो के सहित पातालकेतु की हड्डियाँ तोड डाली ॥ ८७ ॥ और वह तुरन्त ही, जैसे कपिल मुनि के तेज से सगरपुत्र भस्म हुए थे, उसी प्रकार भस्म हो गये, इस प्रकार दैत्य कुल का नाश करके वह राजकुमार स्त्री के सहित अश्व पर चढ कर अपने नगर मे आये और अपने पिता को प्रणाम पूर्वक सम्पूर्ण वार्त्ता सुनायो ॥ ८८-८९ ॥ पाताल मे जाना, कुण्डला का देखना, मदालसा का प्राप्त होना, दैत्यो के साथ युद्ध ॥ ९० ॥ अस्त्र से उनका सहार और पुन वापिस लौटना आदि सब वृत्तान्त कहा, जिसे सुन कर वह सुन्दर चित्त वाले राजा ॥ ९१ ॥ अत्यन्त प्रसन्न हुए और पुत्र को आलिगन पूर्वक बोले कि हे सत्पुत्र! तूने मुझे तार दिया ॥ ९२ ॥

भयेभ्योमुनयस्त्रातायेनसद्धर्मचारिणा ।
मत्पूर्वं ख्यातिमानीतमयाविस्तारितपुन ।।९३।।
पराक्रमवतावीरत्वयातद्बहुलीकृतम् ।
यदुपात्तयश पित्राधनवीर्यमयापिवा ।।९४।।
तन्नह्रापयतेयस्तुसनरोमध्यम स्मृत ।
तद्वीर्यादधिकयस्तुपुनरन्यत्स्वशक्तित ।।९५।।
निष्पादयतितप्राज्ञावदतिनरमुत्तमम् ।
य पित्रासमुपात्तानिधनवीर्ययशांसिवै ।।९६।।
न्यूनतानयतिप्राज्ञास्तमाहु पुरुषाधमम् ।
तन्मयाब्रह्मणत्राणकृतमासीद्यथात्वया ।।९७।।
पातालगमनयच्चयच्चासुरविनाशनम् ।
एतदभ्यधिकवत्सतेनत्वपुरुषोत्तम ।।९८।।

जिसके द्वारा मुनियो की रक्षा हुई उसी सत्पात्र द्वारा मै भी तर गया, मेरे पूर्व पुरुष जिससे विख्यात हुए और मैने भी जिसका विस्तार किया ।। ९३ ।। वह यश तुम्हारे द्वारा और भी वृद्धि को प्राप्त हुआ, जो यश, बल अथवा धन पिता के द्वारा उपार्जित है ।। ९४ ।। उसकी रक्षा करने वाला पुरुष मध्यम है परन्तु जो उसे अपनी शक्ति से बढाता है ।। ९५ ।। उसे पंडित-जन उत्तम पुरुष कहते है। तथा जो पिता द्वारा उपार्जित यश, बल धन को ।। ९६ ।। नष्ट करता है, अधम कहा जाता है, पहिले मैने तुम्हारे समान ब्राह्मणो का रक्षण मात्र किया था ।। ९७ ।। तुमने पाताल मे जाकर असुरो का नाश और ब्राह्मणो की रक्षा की, इस प्रकार मुझसे अधिक कार्य किया है, इसलिए तुम उत्तम पुरुष हो ।। ९८ ।।

तद्धन्योस्म्यथवानत्वमहमेवगुणाधिक ।
त्वापुत्रमीदृशप्राप्यश्लाघ्यपुण्यवतामपि ।।९९।।
नसत्पुत्रकृताप्रीतिमन्य प्राप्नोतिमानव ।
पुत्रेणनातिशयितोय प्रज्ञादानविक्रमै ।।१००।।
धिक्तस्यजन्मय पित्रालोकेविज्ञायतेनर ।
यत्पुत्रात्ख्यातिमभ्येतितस्यजन्मसुजन्मन ।।१०१।।

आत्मज्ञानीयतोधन्योमध्य पितृपितामहै ।
मातृपक्षेणमात्राचख्यातियातिनराधम ॥१०२॥
तत्पुत्रधनवीर्यन्त्वविवर्धस्वसुखेनच ।
गधर्वतनयाचेयमावियुज्यतुर्वेत्वया ॥१०३॥
इतिपित्रावहुविध्रप्रियमुक्त्वापुन पुन ।
परिष्वज्यस्वमावाममभार्य मविसर्जित ॥१०४॥
सतयाभार्ययासार्धरेमेनत्रपितु परे ।
अन्येपुत्रनथोद्यानवनपर्वतसानुपु ॥१०५॥
श्वश्रूश्वशुरयो पाद।प्रणिपत्यचसाशुभा ।
प्रात प्रानस्ततस्तेनप्रणिपत्यमुमध्यमा ॥१०६॥

हे पुत्र ! तुम धन्य हो, तुम्हारे जैसे अधिक गुण वाले पुत्र को पाकर मैं पुण्यवानो मे अधिक श्लाघा के योग्य हुआ हूं ॥ ६६ ॥ जो पुरुष पुत्र के द्वारा प्रज्ञा, दान अथवा पराक्रम मे वृद्धि को प्राप्त नही होता, उस पुत्र से उत्पन्न प्रीति का लाभ नही हो सकता ॥ १०० ॥ पिता के द्वारा जो ख्याति अर्जित करे, उसके जन्म को धिक्कार है, परन्तु पुत्र के द्वारा ख्याति का अर्जन करने वाला पुरुष श्रेष्ठ जन्म वाला होता है, ॥ १०१ ॥ अपने नाम से विख्यात होने वाला पुरुष धन्य है, मातृपक्ष मे ख्याति पाने वाला पुरुष नराधम होता है ॥ १०२ ॥ हे पुत्र तुम धन, बल और सुख मे सदा वृद्धि को प्राप्त होओ और इस गधर्व कुमारी से कभी तुम्हारा वियोग न हो ॥ १०३ ॥ पिता के ऐसे वचन सुन कर राजकुमार अपनी पत्नी सहित अपने निवास स्थान को गये ॥ १०४ ॥ तथा मदालसा के साथ भवन, उद्यान, वन, पर्वत आदि मे क्रीडा करने लगे ॥ १०५ ॥ तथा वह शुभमयी मदालसा भी श्वसुर के चरणो की वदना करती हुई अपने पति के साथ रहने लगी ॥ १०६ ॥

इति श्रीमार्कण्डेय पुराणे मदालसाख्याने एकोनविंशोऽध्याय ।

## २०—मदालसा उपाख्यान (२)

तत कालेवहुतिथेगतेराजापुन सुतम् ।
हिप्रगच्छाशुविप्राणात्राणायच्चरमेदिनीम् ॥१॥

अश्वमेतसमारुह्यप्रात प्रातर्दिनेदिने ।
आवाधाद्विजमुख्यानामन्वेष्टव्यासदैवहि ।।२।।
दुर्वृत्ता सतिशतशोदानवा पापवुद्धय ।
तेभ्योनस्याद्यथावाधामुनीनात्वतथाकुरु ।।३।।
सतथोक्तस्तदापित्रातथाचक्रेनृपात्मज ।
परिक्रम्यमहीकृत्स्नाववदेचरणौपितु ।।४।।
अहन्यनिसप्राप्तेपूर्वाह्णे नृपनदन ।
ततश्चशेषदिवसतयारेमेसुमध्यया ।।५।।
एकादातुचरन्सोथददर्शयमुनातटे ।
पातालकेतोरनुजतालकेतु कृताश्रमम् ।।६।।
मायावीदानव सोथमुनिरूपसमाश्रित ।
सप्राहराजपुत्र तपूर्ववैरमनुस्मरन् ।।७।।

नागपुत्रो ने कहा—कुछ काल व्यतीत होने पर राजा शत्रुजित् ने अपने पुत्र ऋतुध्वज से कहा—हे पुत्र ! तुम ब्राह्मणो के रक्षणार्थ जाकर पृथिवी मे विचरण करो ।। १ ।। प्रतिदिन प्रात काल इम घोडे पर चढकर श्रेष्ठ विप्रो के विघ्नो को दूर करो ।। २ ।। सैकडो पापात्मा एव दुष्कर्मी दानव मुनियो के कार्य मे विघ्न उपस्थित न कर पावे, वही यत्न करो ।। ३ ।। इस प्रकार राजा की आज्ञा प्राप्त कर, वह नित्य प्रति पूर्वाह्ण काल मे पृथिवी मे भ्रमण करके पिता के चरणो की बन्दना करते और शेष दिन मे पत्नी के सहित क्रीडा करते ।। ४-५ ।। एक ममय इमी प्रकार भ्रमण करने मे उन्होने पातालकेतु के छोटे भाई तालकेतु को यमुनातट स्थित आश्रम मे अवस्थान करते देखा ।। ६ ।। वह मुनि रूप धारण करके रहता था, पुरानी शत्रुता का स्मरण करके वह राजकुमार से बोला ।। ७ ।।

राजपुत्रब्रवीमित्वातत्कुरुष्वयदीच्छसि ।
नचतेप्रार्थनाभग कार्यं सत्यप्रतिश्रव ।।८।।
यक्ष्येयज्ञेनधर्मायकर्त्तव्याश्चमयेष्टय. ।
चितयेतत्रकर्त्तव्यानास्तिमेदक्षिणायत ।।९।।
तत प्रयच्छमेवीरदक्षिणार्थेस्वभूषणम् ।

यदेतत्कंठलग्नं ते रक्षं चेमममाश्रमम् ॥१०॥
यावदन्तर्जले देव वरुणं यादसां पतिम् ।
वैदिकैर्वारुणैर्मंत्रै प्रजानां पुष्टिहेतुकै ॥११॥
अभिष्टूयत्वरायुक्त समभ्येमीति वादिनम् ।
तं प्रणम्य ततः प्रादात्स तस्मै कंठभूषणम् ॥१२॥
प्राह चैनं भवान्यातु निर्व्यलीकेन चेतसा ।
स्थास्यामि तावदत्रैव तवाश्रमसमीपतः ॥१३॥
तवादेशान्महाभाग यावदागमनं तव ।
न तेऽत्र कश्चिदाबाधां करिष्यति मयि स्थिते ॥१४॥
विश्रब्धस्त्वं मुनिश्रेष्ठ कुरुष्व चमनोगतम् ।
एतदुक्तस्ततस्तेन सममज्जन्नदीजले ॥१५॥

हे राजकुमार ! यदि तुम चाहो तो मै जो कहता हूँ, वह करो, क्यो कि आपने कभी किसी की प्रार्थना को अमान्य नही किया है ॥ ८ ॥ हे राजकुमार ! मै यज्ञ करूँगा तथा इष्टि और अग्नि का चयन करूँगा, परन्तु मैं दक्षिणा देने मे असमर्थ हूँ ॥ ९ ॥ इसलिए, सुवर्ण दान के लिए अपना यह कंठा मुझे दो और आश्रम की रक्षा करो ॥ १० ॥ मै वैदिक वारुण मंत्र के द्वारा वरुणदेव का जल मे स्तवन करके जब तक यहाँ न लौट आऊँ तब तक तुम्हे इस आश्रम की रक्षा करनी है ॥ ११ ॥ मै शीघ्र ही आऊँगा, ऐसा कहते हुए मुनि को प्रणाम करके राजकुमार ने अपना कंठा उतार कर उन्हे दे दिया ॥ १२ ॥ और बोला—हे महाभाग ! आप विश्वस्त होकर जाइये, आपके आने तक मै इसी आश्रम के निकट रहूँगा ॥ १३ ॥ आप जब तक नही लौटते तब तक आपकी आज्ञानुसार मैं यही रहूँगा, मेरे रहते हुए आपके कार्य मे कोई विघ्न नहीं करेगा ॥ २४ ॥ हे मुनिवर ! आप शंकारहित मन से जाकर इच्छित कर्म सम्पादन कीजिये, राजपुत्र के यह वचन सुन कर वह मायामुनि तालकेतु नदी के जल मे मग्न हो गया ॥ १५ ॥

अरक्षत्सोऽपि तस्यैव मायाविहितमाश्रमम् ।
गत्वा जलाशयात्तस्मात्तालकेतुश्च तत्पुरम् ॥१६॥
मदालसाया प्रत्यक्षमन्येषां चैतदुक्तवान् ।

वीर कुवलयाश्वोमौममाश्रमसमीपत ॥१७॥
केनापिदुष्टदैत्येनकुर्वन्रक्षातपस्विनाम् ।
युध्यमानोयथाशक्तिनिघ्नन्ब्रह्मद्विपोयुधि ॥१८॥
मायामाश्रित्यपापेनभिन्न शूलेनवक्षसि ।
म्रियमाणेनतेनेददत्त मेकठभूपणम् ॥१९॥
प्रापितश्चाग्निसयोगनरुवेशूद्रतापसैं ।
कृतार्तहेपाशव्दोवैलस्त साश्रुविलोचन ॥२०॥
नीत सोश्वश्चतेनैवदानवेनदुरात्मना ।
एमन्मयानृशसेनदृष्टदुष्कृतकारिणा ॥२१॥

उसके माया से निर्मित आश्रम की राजपुत्र रक्षा करने लगे, फिर जल से निकल कर तालकेतु राजा शत्रुजित् के नगर मै जाकर ॥ १६ ॥ मदालसा आदि के समक्ष बोला कि वीर कुवलयाश्व मेरे आश्रम के निकट ॥ १७ ॥ तपस्वियो की रक्षा कर रहे थे, तभी उन्हे किसी दुष्ट दानव से युद्ध करना पडा और उन्होने ब्रह्मद्वेष्टा शक्ति का असुर पर प्रहार किया ॥ १८ ॥ परन्तु, उस दानव के माया रूपी शूल से हृदय विदीर्ण होने के कारण मृत्यु को प्राप्त हो गए, उन्होने यह कठा भूपण मरते समय मुझे दिया है ॥ १९ ॥ तथा वन मे शूद्र तपस्वियो ने उनका अग्नि सस्कार किया है और अश्रुपूर्ण दुखित ॥ २० ॥ अश्व उसी दानव ने ले लिया, यह सम्पूर्ण घटना उस नृशस के द्वारा होती हुई देखी है ॥ २१ ॥

यदत्रानतरकृत्यकुरुष्वोत्तरकालिकम् ।
हृदयाश्वासनचैतद्गृह्यताकण्ठभूषणम् ॥२२॥
नास्माकहिसुवर्णेनकृत्यमस्तितपस्विनाम् ।
इत्युक्त्वोत्सृज्यतद्भूमौसजगामयथागतम् ॥२३॥
निपपातजनःसोथशोकार्त्तोमूर्च्छयातुर ।
क्षणेनचेतनाप्राप्यसर्वास्तानृपयोषित ॥२४॥
राजपत्न्यश्चराजाचविलेपुरतिदुखिताः ।
मदालसातुतद्दृष्ट्वातदीयकठभूषणम् ॥२५॥
तत्याजसुप्रियान्प्राणाञ्श्रुत्वाविनिहतप्रियम् ।

तत पुरे महाक्रद पौराणा भवनेष्वभूत् ॥२६
यथैव तस्य नृपते स्वगृहे समवर्तत ।
राजा च ता मृता दृष्ट्वा विना भर्त्रा मदालसाम् ॥२७
प्रत्युवाच जन सर्व विमृश्य स्वस्थमानस ।
न रोदितव्य पश्यामि भवतामात्मनस्तथा ॥२८

अब जो आपको करना हो, वह करिये और उनका यह कठा भी लीजिये, मुझ तपस्वी का स्वर्ण से क्या प्रयोजन ? ऐसा कह कर तालकेतु जहाँ से आया, वही चला गया ॥२२-२३॥ इसके पश्चात् वहाँ सभी मूर्च्छित होकर गिर पडे, फिर राजा और रानी चैतन्यता लाभ करके ॥२४॥ तथा अन्य राजस्त्रियाँ भी अत्यत दु खित होकर विलाप करने लगी तब मदालसा ने उस कठभूषण को देखा ॥२५॥ और स्वामी की मृत्यु की बात सुन कर उसने दु ख से कातर होकर प्राण त्याग दिये, राजभवन मे होने वाला कुन्दन प्रतिध्वनित होने लगा, फिर राजा शत्रुजित् अपनी पुत्रवधू को मरी हुई देख कर ॥२६-२७॥ तथा सावधान चित्त होकर सब से कहने लगे कि हम सबको रोना नही चाहिये ॥२८॥

सर्वेषामेव सचित्य सबधानामनित्यताम् ।
किनु शोचामि तनय किनु शोचाम्यह स्नुषाम् ॥२९
विमृश्य कृतकृत्यत्वान्मन्ये शोच्यावुभावपि ।
मच्छुश्रूषुर्मद्वचनाद्द्विजरक्षणतत्पर. ॥३०
प्राप्तो मेद्य सुतो मृत्यु कथ शोच्य. सधीमताम् ।
अवश्य याति यद्देह तद्द्विजानां कृते यदि ॥३१
मम पुत्रेण सत्यक्त नन्वभ्युदयकारि तत् ।
इय च सत्कुलोत्पन्ना भर्त्तर्येवमनुव्रता ॥३२
कथ तु शोच्या नारीणा भर्तुरन्यन्न दैवतम् ।
अस्माक बाधवाना च तथान्येषां दयावताम् ॥३३
शोच्या ह्येषा भवेदेव यदि भर्त्रा वियोगिनी ।
यातुभर्तुर्वध श्रुत्वा तत्क्षणादेव भामिनी ॥३४

भर्तारमनुयातेय न शोच्यातो विपश्चिताम् ।
ता शोच्या या वियोगिन्य सह भर्त्रा कुलागना ।।३५

सभी प्राणियो का सम्बन्ध अनित्य है, मै पुत्र या पुत्रवधू किसका शोक करू ? । २९।। दोनो ही कृतकृत्य थे, इसमे शोक के योग्य नही है, क्योकि मेरी आज्ञानुसार ही जिसने ब्राह्मणो की रक्षा मे लगे रह कर ।।३०।। प्राण दिया है, उस पुत्र के लिए शोक करना उचित नही है मेरे पुत्र ने अपने नाशवान् देह को ब्राह्मणो के लिए ।।३१।। त्यागा है, तब वह अशोचनीय और कल्याणकारी है और जब सत्कुल मे उत्पन्न हुई इस नारी ने भी अपने पति का अनुगमन किया है ।।३२।। तो वह भी शोचनीय नही हो सकती । क्योकि स्त्री के लिए पति के अतिरिक्त अन्य कोई देवता नही है, यदि यह अपने पति की मृत्यु के अनन्तर जीवित रहती तो हम सब की शोचनीय दशा होती, इसने तो अपने पति का मरना सुनते ही प्राण छोड दिया है ।।३३-३४।। इसलिए पडितजनो के लिए यह शोचनीय नही है, स्वामी की मृत्यु होने पर भी जो नारी जीवन धारण करे, वह शोचनीय होती है ।।३५।।

कष्टभ्रात्या न गच्छन्ति कष्टदा स्यु कुलात्मनो ।
भर्तु वियोगस्त्वनया नानुभूतः कृतज्ञया ।।३६
दातार सर्वसौख्यानामिह चामुत्र चोभयोः ।
लोकयो का हि भर्त्तार नारी मन्येत मानुषम् ।।३७
न स शोच्यो न चैवेह नाय तज्जननी नच ।
त्यजता ब्रह्मणार्थाय प्राणान्सर्वेस्मतारिता ।।३८
विप्राणा मम धर्मस्य गत सतु महामतिः ।
आनृण्यमर्द्ध भुक्तस्य त्यागाद्देहस्य मे सुत ।।३९
मातु सतीत्व मद्वंशवैमल्य शौर्यमात्मन ।
सग्रामे सत्यजन्प्राणान्सोविदद्द्विजरक्षणात् ।।४०
तत कुवलयाश्वस्य माता भर्तु रनतरम् ।
श्रुत्वा पुत्रवध तादृक्प्राह हृष्टातु त पतिम् ।।४१

